❁ ओ३म् ❁

# अथ सत्यार्थप्रकाशः

## वेदादिविविधसच्छास्त्रप्रमाणैः समन्वितः

श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीमद्दयानन्दसरस्वतीविरचितः ।

प्रकाशक :—

**आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट,**

२ एफ, कमलानगर दिल्ली—७

विक्री केन्द्र:—

**४५५, खारी बावली दिल्ली-६**

सृष्टि संवत् १९६०८५३०६९

दयानन्दाब्द १४५

तृतीयवार २२००

कुल पृष्ठ संख्या ८४८
साईज २२×३०÷८

सजिल्द १०) दस रुपया

मुद्रकः—दिव्य ज्योति प्रिंटिंग प्रेस, बड़ौत, जिला मेरठ (उ० प्र०)

# श्रीयुत पं० जगदेवसिंह सिद्धान्ती शास्त्री की सम्मति

—:o:—

जिन स्वाध्यायशील सज्जनों ने ऋषि दयानन्द द्वारा रचित ग्रन्थों का मनोयोगपूर्वक अध्ययन किया है, वे जानते हैं कि वह वेदमन्त्रार्थद्रष्टा, परमयोगी और महावैज्ञानिक आप्त पुरुष थे। ईश्वर का उनको साक्षात्कार था। उन्होंने अपने ग्रन्थों में प्रत्येक पद का सार्थक प्रयोग किया है। यदि उस पद के स्थान पर उसका पर्यायवाची पद रख दिया जावे तो अर्थ में परिवर्तन हो सकता है। अतः उनके ग्रन्थों के प्रकाशन में अत्यन्त सावधानता वर्तनी चाहिये कि एक पद भी जाने वा अनजाने परिवर्तित न किया जावे।

खेद से कहना पड़ता है कि ऋषि के वेदभाष्य, ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका, सत्यार्थप्रकाश और संस्कारविधि आदि ग्रन्थों में पदों को ही नहीं अपितु वाक्यों और भावों को भी बदला जा रहा है। किसी भी लेखक की मूल रचना में हेरफेर करना अत्यन्त अनुचित कृत्य है। इस से कुचेष्टा ऋषिभक्त विद्वान् दुःखी हो रहे थे।

सौभाग्य से आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट इस हेराफेरी के कुकृत्य को सहन न कर सका। इन्होंने ऋषि के मूल वचनों की रक्षा का बीड़ा उठाया है। अतः द्वितीय संस्करण का फोटो लेकर सत्यार्थप्रकाश को आपने प्रकाशित कर दिया है। यह प्रस्तुत संस्करण भी द्वितीय संस्करण के अनुसार ही प्रकाशित किया है। इस सुकार्य से ऋषि के मूल भावों की रक्षा हो गई है।

इस प्रस्तुत संस्करण का सम्पादन श्री आचार्य सुदर्शनदेवजी एम० ए० ने बड़ी योग्यतापूर्वक किया है। प्रकाशक और सम्पादक दोनों ही धन्यवाद और साधुवाद के पात्र हैं।

विनीत :—
जगदेवसिंह सिद्धान्ती शास्त्री
सम्पादक—'आर्यमर्यादा' देहली

प्र० आषाढ़ बदि पञ्चमी
शुक्रवार, सं० २०२६ वि०

# प्रकाशकीय

——:०:——

महर्षि दयानन्द सरस्वती की कृतियों में 'सत्यार्थप्रकाश' एक मुख्य ग्रन्थ है। इसमें उनकी सब कृतियों के भाव संक्षिप्तरूप में विद्यमान हैं। मानवता क्या है? ऐहलौकिक और पारलौकिक उन्नति के लिये जन्म से लेकर मृत्युपर्यन्त मानव का क्या कर्त्तव्य और क्या अकर्त्तव्य है इस विषय का इस ग्रन्थ में विस्तारपूर्वक उल्लेख किया गया है। मनुष्य जीवन में आने वाली समस्याओं का इससे उत्तम समाधान किसी भी ग्रन्थ में उपलब्ध नहीं होता। वैदिक सत्य सिद्धान्तों को अत्यन्त सरल रीति से अकाट्य युक्ति और प्रमाणों से इस ग्रन्थ में समझाया गया है। वैदिक धर्म के सिद्धान्तों को अत्युत्तम विधि से समझने और समझाने के लिए यह अनुपम ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ के पठन पाठन से जितनी विचारों में क्रान्ति उत्पन्न हुई है उतनी अन्य ग्रन्थ से नहीं।

वेदादिसच्छास्त्रों के अध्ययन बिना सत्य ज्ञान की प्राप्ति सम्भव नहीं। उनको समझने के लिये यह ग्रन्थ कुञ्जी का कार्य करता है क्योंकि इस ग्रन्थ में वेदादि सत्यशास्त्रों के सारभूत सत्यसिद्धान्तों का प्रतिपादन किया गया है।

ऋषि दयानन्द से पूर्ववर्त्ती ऋषियों के काल में संस्कृत विद्या का व्यापक रूप में व्यवहार था और वेदों के सत्य अर्थ का ही प्रचार था। उस समय के सभी आर्षग्रन्थ संस्कृत भाषा में ही उपलब्ध होते हैं। महाभारत के पश्चात् सत्य वेदार्थ का लोप और संस्कृत विद्या का अत्यन्त ह्रास हुआ। विद्वानों ने अपनी अल्पविद्या और स्वार्थ के वशीभूत होकर जनता को भ्रम में डाला। इससे सत्य विज्ञान का लोप हो गया था। किन्तु महर्षि की बड़ी कृपा हुई कि उन्होंने इस दुरवस्था का गम्भीरतापूर्वक अध्ययन करके सबसे पहले आर्यभाषा में इस अनुपम ग्रन्थ सत्यार्थप्रकाश की रचना की जिसमें विद्वान् एवं सर्वसाधारण के लिये अत्यन्त सरल भाषा में वेदों का सच्चा अर्थ प्रकाशित किया।

महाभारत के समय तक समाज में केवल आर्ष साहित्य का ही पठन पाठन था। उसके पश्चात् ऋषियों के नाम पर तथा स्वयं अपने नाम से भी अनार्ष साहित्य की रचना तथा उसका अत्यधिक प्रचार हुआ जिससे विद्या का लोप और अविद्या का विस्तार हुआ। ऋषि ने उपलब्ध प्राचीन, अर्वाचीन सम्पूर्ण वैदिक लौकिक संस्कृत वाङ्मय का बड़ी कुशलतापूर्वक मन्थन किया। मन्थन के उपरान्त नवनीत रूप में आर्ष अनार्ष ग्रन्थों का नामोल्लेखपूर्वक उपदेश किया। आर्ष और अनार्ष ग्रन्थों के महान् अन्तर, आर्षग्रन्थों से होने वाले लाभ तथा अनार्ष ग्रन्थों से होने वाली हानियों को खूब खोलकर समझाया। महर्षि के अत्यन्त महत्त्वशाली एवं कल्याणकारी इस आर्ष-अनार्ष ग्रन्थों के अध्ययन सम्बन्धी मन्तव्य पर मनन करके ऋषि के आदेश के अनुसार अपना आचरण बनाकर मानव जीवन को सफल बनाना हमारा परम कर्त्तव्य है। आर्ष साहित्य का श्रद्धापूर्वक अध्ययन करने वाले महानुभावों के लिये आज भी वह साहित्य पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध होता है।

'सत्यार्थप्रकाश' का प्रचार करना 'आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट' का मुख्य कार्य है। ट्रस्ट इस ग्रन्थ का लागत मात्र से भी कम मूल्य में विक्रय करता है। हमारा विचार है कि वैदिक धर्म के प्रचार के अन्य साधनों की अपेक्षा आर्यसमाज इस अमूल्य ग्रन्थ के द्वारा अधिक प्रचार कर सकता है। वह किस प्रकार से किया जाये इस सम्बन्ध में ट्रस्ट ने विशेषरूप से विचार किया है। जो भी सज्जन प्रचार कार्य में अभिरुचि रखते हों वे पत्र व्यवहार से अथवा प्रत्यक्ष मिलकर सम्पर्क स्थापित करें।

पहिले $\frac{२०'' \times ३०''}{१६}$ साइज में १०००० दस सहस्र की संख्या में ट्रस्ट ने सत्यार्थप्रकाश का प्रकाशन किया। उसके पश्चात् सत्यार्थप्रकाश द्वि० सं० का फोटोप्रिंट ५००० सहस्र की संख्या में छपाया। अब यह स्थूलाक्षर सत्यार्थप्रकाश पाठकों की सेवा में प्रस्तुत किया जा रहा है तथा $\frac{२०\times ३०}{१६}$ साइज में भी यह ग्रन्थ छप रहा है जो शीघ्र ही छपकर तैयार हो जायेगा।

फोटोप्रिंट कराये गये 'सत्यार्थप्रकाश', 'संस्कारविधि,' के प्राक्कथन तथा 'सत्यार्थप्रकाश के संशोधनों की समीक्षा' नामक पुस्तक के ३५०-४०० पृष्ठों में विस्तरपूर्वक संशोधनों का खण्डन किया गया जिसको छपे बहुत समय हो चुका किन्तु उसका कोई उत्तर आज तक प्राप्त नहीं हुआ।

सत्यार्थप्रकाश के जिन संशोधित संस्करणों का हमने खण्डन किया है और जिसका संशोधक उत्तर देने में असमर्थ हैं, उन्हीं संशोधित संस्करणों से सत्यार्थप्रकाश का सम्पादन करके प्रकाशन किया जा रहा है। सत्य के ग्रहण करने और असत्य के परित्याग में आर्यों की इस उपेक्षावृत्ति को देखकर बड़ा खेद होता है।

सत्यार्थप्रकाश के इस प्रस्तुत संस्करण का सम्पादन श्री आचार्य सुदर्शनदेवजी ने अत्यन्त पुरुषार्थ और बड़ी योग्यतापूर्वक किया है। जिसके लिये ट्रस्ट उनके प्रति आभार प्रकट करता है।

श्री माननीय जगदेवसिंहजी सिद्धान्ती ने जो अपनी बहुमूल्य सम्मति प्रदान की है उसके लिये भी मैं उनका आभारी हूँ।

ऋषि चरणों का अनुचर—
—दीपचन्द आर्य,
प्रधान आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट
२ एफ कमलानगर, दिल्ली-७

अ० आषाढ़ वदि सप्तमी
सं० २०२६ वि०

# सम्पादकीय

—— :o: ——

सत्यार्थप्रकाश-महिमा

पाठक वृन्द ! आर्यसमाज के प्रवर्त्तक महर्षि दयानन्द सरस्वती जी महाराज ने आपकी सेवा में प्रस्तुत इस 'सत्यार्थप्रकाश' नामक ग्रन्थ की रचना करके मानव जाति का अवर्णनीय उपकार किया है। सत्य का ग्रहण और असत्य का परित्याग कराना ही इस ग्रन्थ का मुख्य उद्देश्य है। और यही सब सुधारों का मूल सूत्र है। अतः महर्षि सत्यार्थप्रकाश की भूमिका में लिखते हैं—"सत्योपदेश के बिना अन्य कोई भी मनुष्य जाति की उन्नति का कारण नहीं है"। यह सत्योपदेश मनुष्यकृत अनार्ष ग्रन्थों में प्राप्त नहीं होता जिससे मानव जीवन का कल्याण हो सके। हितकारी सत्योपदेश आर्ष ग्रन्थों में ही उपलब्ध होता है। आर्ष ग्रन्थों की महिमा में महर्षि लिखते हैं—"महाशय महर्षि लोगों ने सहजता से महान् विषय अपने ग्रन्थों में प्रकाशित किया है वैसा इन क्षुद्राशय मनुष्यों के कल्पित ग्रन्थों में क्योंकर हो सकता है। महर्षि लोगों का आशय जहां तक हो सके वहां तक सुगम और क्षुद्राशय लोगों की मनसा ऐसी होती है कि जहां तक बने वहां तक कठिन रचना करनी, जिसको बड़े परिश्रम से पढ़के अल्प लाभ उठा सकें जैसा पहाड़ का खोदना कौड़ी का लाभ होना और आर्ष ग्रन्थों का पढ़ना ऐसा है कि जैसा एक गोता लगाना बहुमूल्य मोतियों का पाना।" (सत्या० ३ समु०)॥

आर्ष ग्रन्थों के विषय में महर्षि की उल्लिखित उक्ति उनके अपने ग्रन्थ पर शत प्रतिशत घटित होती है। सत्यार्थप्रकाश अत्यन्त सरल भाषा में लिखा एक ऐसा अनुपम आर्ष ग्रन्थ है जो सत्य का जिज्ञासु व्यक्ति इसमें गोता लगाता है वह अवश्य बहुमूल्य मोतियों को प्राप्त करके अपने जीवन का कल्याण करता है। सत्यार्थप्रकाश की महिमा का संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है—

(१) सत्यार्थप्रकाश में ब्रह्मा से लेकर जैमिनि मुनि पर्यन्त ऋषि मुनियों के सारभूत विचारों का संग्रह है। इसमें किसी नवीन मत की कल्पना लेशमात्र भी नहीं है।

(२) सत्य उपदेश के द्वारा मनुष्य जाति का कल्याण करना इस ग्रन्थ का मुख्य उद्देश्य है।

(३) यह जन्म से लेकर मृत्यु पर्यन्त मानव जीवन की ऐहलौकिक और पारलौकिक सारी समस्याओं को सुलझाने के लिये एकमात्र ज्ञान का भण्डार है।

(४) नष्ट हुये विज्ञान का पुनः प्राप्त होना अत्यन्त कठिन है किन्तु महर्षि ने सहस्रों वर्षों से लुप्त हुये विज्ञान को प्राप्त करके इस ग्रन्थ में पुनः प्रकट किया है।

(५) यह वेदादि सत्य शास्त्रों को समझने-समझाने की अपूर्व कुञ्जी है। आज के समय में इसके बिना वेदादि शास्त्रों का सत्य सत्य अर्थ समझना अत्यन्त कठिन है। इसको पूर्णतया समझे बिना बड़े-बड़े उपाधिधारी दिग्गज विद्वान् भी अनेक अनर्थमयी भ्रान्तियों से लिप्त रहते हैं।

(६) महर्षि ने सत्यार्थप्रकाश के रूप में बहुमूल्य मोतियों को चुन चुन कर आर्यभाषा में अभूतपूर्व माला तैयार की है। सर्वप्रथम यही एक आर्ष ग्रन्थ आर्यभाषा में लिखा गया

है। पूर्ण सत्य का प्रकाश केवल आर्ष ग्रन्थों में ही है। महर्षि के शब्दों में आर्ष ग्रन्थों का पढ़ना ऐसा है जैसे कि समुद्र में गोता लगाना और बहुमूल्य मोतियों का पाना।

(७) महर्षिकृत ग्रन्थों में सत्यार्थप्रकाश प्रधान ग्रन्थ है। महर्षि के अन्य सभी ग्रन्थों का सारांश इस ग्रन्थ में आ जाता है।

(८) सत्यार्थप्रकाश को पढ़े बिना कोई भी आर्य ऋषि के मन्तव्यों को और उनके प्रोग्राम को भली प्रकार नहीं समझ सकता। एवं अन्य अनृषि विद्वानों के ग्रन्थों तथा उनके उपदेशों में प्रतिपादित मिथ्या सिद्धान्तों को भी नहीं पहचान सकता जिससे अनेक भ्रान्त धारणायें मस्तिष्क में बैठ जाती हैं उनके निराकरण के लिये इस ग्रन्थ का शतशः अध्ययन सर्वथा अनिवार्य है।

(९) सत्यार्थप्रकाश ही एक ऐसा ग्रन्थ है जो अपने पाठकों को सर्वतन्त्र सार्वजनीन सनातन मान्यताओं के परीक्षण के लिये आह्वान देता है।

(१०) इस ग्रन्थ को आरम्भ करते समय ऋषि ने सत्य के उपदेश, वैदिक मन्तव्यों का उल्लेख और प्रत्यक्ष सत्य ब्रह्म एवं पूर्ण सत्य वैदिक मन्तव्यों के प्रतिपादन करने की प्रतिज्ञा की है। उसी के अनुसार युक्ति और प्रमाणों के आधार पर पूर्णरूप से सत्य सत्य अर्थों का प्रकाश करते हुये अपनी प्रतिज्ञा का पालन किया गया है। पूर्ण सत्य के प्रचार एवं प्रसार के लिये वेदविरुद्ध मिथ्या मन्तव्यों का इसमें खण्डन भी किया गया है। ग्रन्थ के अन्त में निगमन रूप में ऋषि ने अपनी ग्रन्थारम्भ में की हुई प्रतिज्ञा को फिर दोहराया है कि मैंने इस ग्रन्थ में प्रत्यक्ष सत्य ब्रह्म और पूर्ण सत्य वैदिक मन्तव्यों का प्रतिपादन कर दिया है। ग्रन्थ के अन्त में उपसंहार के रूप में ऋषि ने लिखा है कि मैंने इस ग्रन्थ में सत्य का ही उपदेश और वैदिक मन्तव्यों का ही उल्लेख एवं प्रत्यक्ष सत्य ब्रह्म की सिद्धि और उसके स्वरूप का प्रतिपादन किया है।

(११) गर्भाधान से लेकर मृत्यु पर्यन्त मानव जीवन के निर्माण एवं इस लोक तथा परलोक में सब सुखों की प्राप्ति के लिये जिन कर्त्तव्य कर्मों को करना परम आवश्यक है; उनका द्वितीय समुल्लास से लेकर पञ्चम समुल्लास पर्यन्त बड़ी सरल एवं सुन्दर रीति से इसमें उपदेश किया गया है।

(१२) प्राणिमात्र के लिये सुख और शान्ति प्रदान करने वाला वैदिक राज्य शासन किस प्रकार का होता है; उसके सच्चे स्वरूप का प्रतिपादन ऋषि ने इस ग्रन्थ में किया है।

(१३) विद्या-अविद्या और बन्ध-मोक्ष के स्वरूप का तथा विद्या और मोक्ष-प्राप्ति के साधनों का इसमें सविस्तर उल्लेख है।

(१४) सृष्टि - उत्पत्ति से लेकर आज तक का संक्षिप्त इतिहास भी इस ग्रन्थ में विद्यमान है।

(१५) अत्यन्त समृद्धिशाली, सर्वदेशशिरोमणि भारत देश का पतन किस कारण से हुआ और इसका उत्थान किस प्रकार से हो सकता है; महर्षि ने इस विषय पर पूर्ण प्रकाश डाला है।

(१६) आर्यसमाज और अन्य मत-मतान्तरों में क्या अन्तर है, इस तथ्य को भी इसमें भली भांति समझाया गया है।

(१७) मानव जाति के कल्याण के लिये अन्य मतवादियों की मिथ्या धारणाओं का खण्डन भी प्रमाण और युक्तिपूर्वक किया गया है।

(१८) इसमें दार्शनिक मूल सिद्धान्तों को ऐसी सरल रीति से समझाया गया है कि जिसे पढ़कर साधारण शिक्षित व्यक्ति भी एक अच्छा दार्शनिक बन सकता है। जिसने सत्यार्थप्रकाश को

न पढ़कर मात्र महाकाय अनार्ष ग्रन्थों के आधार पर दर्शनों को पढ़ा है, उनकी मिथ्या धारणाओं का खण्डन और सत्य सिद्धान्तों का मण्डन यह सरलता से कर सकता है।

(१६) किसी ग्रन्थ की सत्यता की परीक्षा किस प्रकार करनी चाहिये, उसके लिये पांच प्रकार की परीक्षा का तृतीय समुल्लास में उल्लेख किया गया है। जिसको भली प्रकार समझकर व्यक्ति किसी भी ग्रन्थ की सत्यता की परीक्षा करने में समर्थ हो सकता है।

(२०) सत्यार्थप्रकाश के पढ़ने से पूर्व ऋषि-मन्तव्यों पर जितनी भी शंकायें किसी व्यक्ति को होती हैं। वे सब इस ग्रन्थ के पढ़ने से समूल नष्ट हो जाती हैं क्योंकि उन सब शंकाओं का समाधान इस ग्रन्थ में विद्यमान है।

(२१) इस ग्रन्थ के अन्त में ऋषि ने अपने ५१ मन्तव्य-अमन्तव्यों का उल्लेख किया है। जिनके अनुशीलन से महर्षि के व्यक्तित्व तथा उनके सिद्धान्तों को भली भांति समझा जा सकता है।

(२२) वर्तमान में बनी पार्टियां साम्प्रदायिकों के समान पक्षपात से परिपूर्ण हैं। उनके द्वारा साम्प्रदायिकता की खूब वृद्धि हुई है। साम्प्रदायिकता क्या है? और उससे क्या क्या हानियां हैं? इसका यथार्थ रूप में दिग्दर्शन कराते हुये ऋषि ने साम्प्रदायिकता को समूल नष्ट करने के उपाय इस ग्रन्थ में बताये हैं किन्तु बड़ा खेद है कि साम्प्रदायिकता की गन्ध से सर्वथा रहित ऋषि के सच्चे वैदिक मन्तव्यों को भी, जो पार्टियां स्वयं साम्प्रदायिक हैं वे साम्प्रदायिक कहने में संकोच नहीं करती। उक्त साम्प्रदायिकता को समाप्त करके सम्पूर्ण मानव समाज को वैदिक मत में दीक्षित करने का यह ग्रन्थ एक अपूर्व सार्थक उपाय है। यही एकमात्र ग्रन्थरत्न ऐसा है जिसमें सब सम्प्रदायों को एक मतस्थ करने की प्रतिज्ञा की गई है। और उसके उपाय बताये गये हैं।

(२३) सत्यशास्त्र कौन से हैं और मिथ्या ग्रन्थ कौन से हैं उनका नाम-उल्लेखपूर्वक निर्देश किया गया है। सत्यशास्त्रों में प्रतिपादित सभी सत्य सिद्धान्तों का सुन्दर समन्वय भी इसमें दर्शाया गया है। सत्य शास्त्रों के प्रमाणों एवं युक्तियों से मिथ्या जाल ग्रन्थों का खण्डन किया गया है। इस विषय का भी यह एक अपूर्व ग्रन्थ है।

(२४) अविद्वान् पक्षपाती लोगों ने जो सत्यशास्त्रों के मिथ्या अर्थ करके उन्हें कलङ्कित करने का दुःसाहस किया था उन मिथ्या अर्थों को युक्ति और प्रमाणों के बल पर खण्डन किया गया है और इस ग्रन्थ ने वेदादि सत्यशास्त्रों की महिमा को समुज्ज्वल बनाया है।

सत्यार्थप्रकाश की महिमा का पूर्ण परिज्ञान तो इस ग्रन्थ के बार-बार अध्ययन, मनन एवं उसके अनुसार आचरण करने से ही हो सकता है। यहां तो केवल इसके विषय में दिग्दर्शन मात्र ही कराया गया है।

——:o:——

# ऋषि-ग्रन्थ-संशोधकों से प्रश्न

## ऋषि-ग्रन्थों में संशोधनों का आधार क्या ?

संशोधकों ने अपने संशोधित संस्करणों की भूमिका अथवा किसी भिन्न पुस्तक में संशोधन करने की उचितता एवं संशोधन किस किस आधार पर किये जायेंगे ऐसा कोई निश्चय नहीं किया है। उनका कर्त्तव्य था कि संशोधनों का आधार निर्धारित कर उसके अनुसार सम्पूर्ण ग्रन्थ में संशोधन कर अपनी आधार निर्धारण में की गई प्रतिज्ञाओं को पूरा करके दिखाते। किसी भी संशोधक ने आज तक ऐसा नहीं लिखा कि मेरे इन संशोधनों से ग्रन्थ पूर्णरूपेण शुद्ध हो जायेगा। विना आधार के जो मन में आया यत्र-तत्र मूल में पाठ बदल देना, टिप्पणी में पाठ-परिवर्तन का सुझाव उपस्थित करना, ऋषि के सिद्धान्त का खण्डन करके अपनी मान्यता टिप्पणी में स्थापित कर देना कदापि उचित नहीं।

देखने में यह आता है कि प्रायः मूल में चुप-चाप पाठ बदल दिया जाता है। सम्पादक ने अपने संशोधित संस्करण में कौन-कौन पाठ कहां-कहां और कितने बदले हैं इसका ज्ञान सम्पूर्ण ग्रन्थ को मूल ग्रन्थ से मिलाये विना कदापि नहीं हो सकता। इस कार्य में जिज्ञासु को बहुत परिश्रम करना पड़ता है। और इस प्रकार से संशोधित संस्करण और मूल ग्रन्थ को मिलाना प्रत्येक व्यक्ति के लिये सम्भव भी नहीं।

टिप्पणी में मूल पाठ के विरोध में अपने मनोवांछित नये पाठ का दिग्दर्शन कराना एवं ग्रन्थकार के अभिप्राय के विरुद्ध लिखना इस बात का द्योतक है कि सम्पादक ग्रन्थकार के पाठ से सहमत नहीं अतः पाठक टिप्पणीस्थ पाठ का ग्रहण करें। यदि प्रत्येक सम्पादक प्रत्येक ग्रन्थ में इसी प्रकार करते तो ग्रन्थों में पाठों का परस्पर विरोध इतना उत्पन्न हो जाता कि कोई भी सत्य-असत्य का निर्णय न कर सकता किन्तु अन्य ग्रन्थों में ऐसा नहीं देखा जाता। यह तो ऋषि ग्रन्थों के साथ ही खिलवाड़ हो रहा है।

क्या कोई भी ग्रन्थकार यह स्वीकार करेगा कि उसके ग्रन्थों में जो कोई भी चाहे उसके द्वारा प्रतिपादित सिद्धान्तों का खण्डन कर सकता है? कोई भी व्यक्ति उसके ग्रन्थ में टिप्पणी में जो चाहे लिख दे। ग्रन्थकार अपनी अनुपस्थिति के कारण उस खण्डन का उत्तर भी न दे सके। यदि संशोधकों को ऋषि-ग्रन्थों के प्रति उनका अपना व्यवहार वास्तव में ठीक लगता है तो वह अपने ग्रन्थों में लिखें कि मेरे जीवनकाल में मेरी विना सम्मति और मेरी मृत्यु के पश्चात् सम्पादक लोग मेरे ग्रन्थ में संशोधन कर सकते हैं। हमें तो कहीं किसी भी ग्रन्थ में इस प्रकार की सूचना लिखी हुई नहीं मिली। जब प्राक्कथन आदि में प्रत्येक आवश्यक बात का निर्देश किया जाता है तो संशोधक लोग अपने संस्करणों में तथा अपने ग्रन्थों में इस प्रकार का उल्लेख क्यों नहीं करते। भूल उनसे भी सम्भव है। यदि संशोधन करना बड़ी अच्छी बात है, फिर अपने ग्रन्थ के लिये आने वाले संशोधकों को संशोधन का अधिकार स्वयं ही क्यों नहीं दे जाते। अन्यथा अपनी आत्मा के विरुद्ध इस अधर्माचरण को छोड़ दें। संशोधक लोग अपने विचारों को पृथक् पुस्तक-रचना करके जनता में प्रस्तुत करें। टिप्पणी के मार्ग से ऋषि-ग्रन्थों में नहीं।

संशोधकों का कहना है कि सच्चे विचारों को प्रकट करने में कोई दोष नहीं किन्तु हम उनसे पूछना चाहते हैं कि 'आर्य साहित्य प्रचार ट्रस्ट' ने सत्यार्थप्रकाश के संशोधनों की समीक्षा एवं सत्यार्थप्रकाश और संस्कार विधि के फोटोप्रिंट कराये गये संस्करणों के सम्पादकीय में ३५०-४०० पृष्ठों में संशोधनों पर जो आक्षेप किये हैं उनका उत्तर क्यों नहीं देते? केवल अपनी अपनी कहते रहना, आज कल की इस दोषपूर्ण प्रणाली का अनुसरण क्यों करते हो? प्रश्न-उत्तर द्वारा सत्य-असत्य का निर्णय करके सत्य का ग्रहण और असत्य के परित्याग की प्राचीन

हितकारी प्रणाली को स्वीकार क्यों नहीं करते ? इसमें कुछ भी सन्देह नहीं कि संशोधक लोग संशोधन करने की अपनी मिथ्या धारणा को सत्य सिद्ध करने में असमर्थ हैं। यह तथ्य है।

## संशोधन का आधार

यह भी प्रश्न बड़ा गम्भीर है कि संशोधन का मापदण्ड क्या माना जावे ?

१—क्या अपनी मान्यता को ही आधार रखा जावे। जैसे एक आर्य विद्वान् कहता है कि मैं तो ऋषि का भक्त हूं। ऋषि की सब बातें मानता हूं किन्तु यह नहीं मानता कि "जो ऋषियों के नाम वेदमन्त्रों पर लिखे चले आते हैं वे ऐतिहासिक पुरुष हैं और आदरार्थ उनका नाम लिखा चला आता है। उन्होंने सर्वप्रथम मन्त्रार्थ का दर्शन किया और उसका प्रचार किया।" मैं तो यह मानता हूं कि 'इन ऋषियों के नामों के अर्थ का मन्त्रार्थ के साथ सम्बन्ध है'। दूसरा विद्वान् कहता है- "संस्कारों में संस्कारविधि के अनुसार ऋषि के रखे गृह्यसूत्रों के मन्त्रों का रखना मैं ठीक नहीं मानता। वहां पर वेदमन्त्र ही होने चाहियें। शेष सब बातें ऋषि की मानता हूं"।

इस प्रकार यदि ऋषिभक्तों की विभिन्न अमान्यताओं को एकत्र किया जावे तो इस मापदण्ड से ऋषि की कोई मान्यता भी स्थिर रह सकेगी इसमें सन्देह है।

क्या भाषा की शुद्धि को मापदण्ड माना जावे—तब तो इच्छानुसार समझ लीजिये सारा ही सत्यार्थप्रकाश पलटा जा सकता है, क्योंकि वाक्यरचना की रुचि सब की भिन्न-भिन्न होती है।

इस प्रकार कोई भी मापदण्ड इस संशोधन के लिये प्रामाणिक सिद्ध नहीं हो सकता।

विचित्र तर्क—ऋषि ने तो सत्यार्थप्रकाश की भूमिका में लिखा है- "मुझको इस (आर्य) भाषा का विशेष परिज्ञान न था, इससे भाषा अशुद्ध बन गई थी। अब भाषा बोलने और लिखने का अभ्यास हो गया है (अर्थात् विशेष परिज्ञान हो गया है,) इस लिये इस ग्रन्थ को भाषा व्याकरणानुसार शुद्ध करके दूसरी बार छपवाया है"।

ऋषि स्पष्ट कह रहे हैं कि मुझे भाषा आ गई है। भाषा को भाषा व्याकरणानुसार शुद्ध करके (कराके नहीं) स्वयं शुद्ध करके छापा है। परन्तु यह संशोधक डंके की चोट कह रहे हैं—" नहीं ऋषिवर ! तुम हमारे गुरु हो, परन्तु तुम्हें भाषा नहीं आती, तुम झूठ बोल रहे हो।" क्या संशोधकों के संशोधन इस गुरुद्रोह की डिण्डिमघोष से घोषणा नहीं कर रहे हैं ?

## संशोधन का अधिकार

संशोधकों का कहना है कि ऋषि ने संशोधन करने की छूट दी है अतः पाठ बदलने में हानि नहीं। इसके लिये संशोधक महर्षि के इस वचन को प्रमाण रूप में उद्धृत करते हैं—"इस ग्रन्थ में भूल चूक से अथवा शोधने तथा छापने में भूल चूक रह जाये उसे जानने जनाने पर जैसा वह सत्य होगा वैसा ही कर दिया जायेगा" (सत्या०)।

वर्तमान में संशोधन करने के लिये यह हेतु देना अत्यन्त अज्ञानता पूर्ण है और संशोधन का मिथ्या प्रचार है। आश्चर्य है कि बड़ा बनने की धुन में संशोधक लोग इस स्पष्ट एवं सरल वाक्य का अर्थ भी न समझ सके। इस वचन का यह अर्थ कभी भी नहीं कि जो चाहे ऋषि के ग्रन्थ में संशोधन कर सकता है। यहां ऋषि ने स्पष्ट लिखा है—"जानने जनाने पर" अर्थात् मैं [ऋषि] जान लूंगा अथवा मुझे जना दिया जायेगा और वे जान जायेंगे तो शोधन कर देंगे। "वैसा ही कर दिया जायेगा" इस वाक्य का कर्त्ता कोई नहीं इसलिये जो चाहे ग्रन्थ में शोधन कर दे। फिर तो सबके लिये छूट हो जायेगी। सनातनी, ईसाई, जैनी, वामी, खाकी, वैरागी ९९९ मतों में से कोई भी सत्यार्थप्रकाश का संशोधन कर सकता है। क्या तुम लोग सत्यार्थप्रकाश की ऐसी दुर्दशा चाहते हो ?

यदि आज के बहुत से पण्डितों को बुलाकर सभा संशोधन करायेगी तो वह भी शुद्ध होंगे कि नहीं यह तो एक पृथक् विचार का विषय है किन्तु यह निश्चय है कि वे लोग भी यह मोहर नहीं लगा सकेंगे कि जिन आधारों पर हम संशोधन कर रहे हैं उनको मानकर अब एक भी संशोधन करना शेष नहीं रहा है। अतः यह संशोधन का सिलसिला बराबर चलता रहेगा। भविष्य में आने वाले विद्वान एवं सभायें भी उन संशोधनों को प्रामाणिक नहीं मानेंगी। प्रामाणिकता तो सदा ग्रन्थकार के पाठों की ही मानी जायेगी। फिर यह सभा का प्रश्न क्यों? सभा विद्या की प्रतिनिधि नहीं हो सकती।

सभा ने सृष्टि संवत का निर्णय विद्वानों की सभा द्वारा कराया। महर्षि दयानन्द द्वारा प्रतिपादित १९६०८५२९७६ सृष्टि संवत के स्थान पर विद्वानों ने १९७२९४८९७६ का निर्णय कर दिया। ऋषि के ग्रन्थों पर, यहां तक कि परोपकारिणी सभा द्वारा भी, विद्वानों द्वारा संशोधित संवत् लिखा जा रहा है। सब सभायें और प्रायः सब आर्य उसका व्यवहार कर रहे हैं। किन्तु यह सृष्टिसंवत् शुद्ध नहीं। क्योंकि संवत्सर की उत्पत्ति समुद्र के पश्चात् हुई है जैसा कि ऋषि ने पञ्चमहायज्ञविधि में अघमर्षण मन्त्रों के अर्थ करते हुये लिखा है। इसीलिये ९९४ चतुर्युगी सृष्टि का काल संवत्सर उत्पत्ति के पश्चात् ऋषियों ने माना है। जब संवत्सर एवं मनुष्य उत्पन्न ही नहीं हुआ था तब सृष्टि संवत् की गणना कैसे होती? सूर्य सिद्धान्त के अनुसार मध्य-मध्य में सन्धि मानना उचित नहीं। ऋषि प्रातःकाल (उत्पत्ति) और सायंकाल (प्रलय) इन दो ही सन्धियों को मानते हैं।

सूर्य आदि जड़ जगत के पूर्ण रूप से बन जाने के पश्चात् मनुष्य आदि प्राणी (पशु, पक्षी, वृक्ष आदि) उत्पन्न हुये और उसी समय परमात्मा ने वेदज्ञान का ऋषियों के हृदय में प्रकाश किया। उससे पूर्व का छः मन्वन्तर का काल सृष्टि रचना में लगता है जिसकी गणना मनुष्य नहीं कर सका। मनुष्य ने अपनी उत्पत्ति के साथ ही काल की गणना आरम्भ की। जैसा कि किसी भी प्राणी की आयु उत्पत्ति से ही गिनी जाती है। सूर्य की उत्पत्ति में अवश्य लम्बा समय लगा होगा। सूर्य के उत्पन्न होने के पश्चात ही संवत्सर की गणना आरम्भ होती है।

कुछ व्यक्ति ऐसा कहते हैं कि महर्षि ने यह काल वेदोत्पत्ति का लिखा है; सृष्टि उत्पत्ति का नहीं। उनका यह कथन ठीक नहीं। क्योंकि जिस स्थान पर ऋषि ने वेद-उत्पत्ति का काल १९६०८५२९७६ लिखा है उसी के आगे निम्न वाक्य स्पष्ट लिखा है—"एतावन्त्येव वर्षाणि वर्तमान कल्पसृष्टेश्चेति" अर्थात् इतने ही वर्ष वर्तमान कल्प सृष्टि के हैं।

महर्षि ने सृष्टि की उत्पत्ति में लगने वाले काल की गणना सृष्टि काल में ही की है और सृष्टि के प्रलय में लगने वाले काल की प्रलय के काल में गणना की है, यही युक्त है। इस प्रकार ऋषि द्वारा प्रतिपादित सृष्टि संवत् में बिल्कुल भी भूल नहीं है। ऋषि का मन्तव्य सर्वथा ठीक है।

## टिप्पणियां देने का अधिकार नहीं

सत्यार्थप्रकाश द्वि० संस्करण में १७ टिप्पणियां हैं। जिनमें से कुछ ऋषि के हाथ की हैं जो हस्तलेख में विद्यमान हैं। कुछ श्री समर्थदान ने प्रूफ-संशोधन करते समय दी होंगी। ऋषि ने श्री समर्थदान को टिप्पणी देने का अधिकार निम्न पत्र द्वारा दिया—"जो तुमको विचारपूर्वक नोट देना हो सो भी देते जाना" (आश्विन बदि ६, संवत् १९३९)॥

इस अधिकार को प्राप्त करके समर्थदान ने जो टिप्पणियां दी उनको देखने से विदित होता है कि वे अत्यन्त साधारण हैं। दो-चार शब्द मूल पाठ में बढ़ा देने से उन टिप्पणियों की आवश्यकता ही नहीं रहती। इससे स्पष्ट सिद्ध है कि ऋषि के अत्यन्त विश्वासपात्र कार्यकर्त्ता श्री समर्थदान को भी मूल में पाठ बढ़ाने का अधिकार नहीं था। उस समय छापा हुआ सब ऋषि के पास जाता था। यदि श्री समर्थदान ऋषि की इच्छा के विरुद्ध टिप्पणियां देते तो ऋषि उन्हें बन्द कर सकते थे। भविष्य में भी सम्पादक एवं संशोधक लोग टिप्पणियां दे सकते हैं ऐसा ऋषि ने कहीं भी नहीं लिखा।

श्री समर्थदान ने सत्यार्थप्रकाश द्वितीय समुल्लास में पृष्ठ २६ पर अपना नाम उल्लेखपूर्वक एक टिप्पणी इस प्रकार दी—"बालक के जन्म समय में जातकर्म संस्कार होता है। उसमें हवनादि वेदोक्त कर्म होते हैं। ये श्री स्वामी जी ने संस्कारविधि में सविस्तार लिख दिये हैं—समर्थदान" ॥

जब टिप्पणी में 'समर्थदान' नाम छपा हुआ सत्यार्थप्रकाश ऋषि के पास पहुँचा तब टिप्पणी में समर्थदान का नाम लिखा देखकर दूरदर्शी ऋषि ने उसे आदेश दिया कि "सत्यार्थप्रकाश आदि किसी पुस्तक में जो नोट लिखो उसमें किसी का नाम न लिखना" (पत्र विज्ञापन पूर्ण संख्या ४४६) ॥

महर्षि के इस आदेश के अनुसार भविष्य में टिप्पणी में कोई नाम नहीं लिखा गया और जो 'समर्थदान' नाम छप चुका था उस पर भी चेपी लगा दी गई जो पुराने द्वितीय संस्करण में आज भी लगी हुई मिलती है। परोपकारिणी सभा के ऋषि के निर्वाण के पश्चात् छपे संस्करणों पर 'समर्थदान' नाम लिखा मिलता है। यह सभा ने अपनी इच्छा से किया है।

१—अपना नाम उल्लेखपूर्वक टिप्पणी देना उचित नहीं। क्योंकि इसको देखकर भविष्य में अन्य सम्पादक भी अपने नाम से टिप्पणियां देने लगेंगे जिनसे हानि होना सम्भव है। इस बात को दूरद्रष्टा महर्षि भली भांति जानते थे अतः श्री समर्थदान को अपना नाम-उल्लेखपूर्वक टिप्पणी देने से रोका। अतः ऋषि के इस आदेश की आर्यों को उपेक्षा नहीं करनी चाहिये।

२—सम्पादक तथा संशोधक अपने सन्देहात्मक विचारों को भी टिप्पणी में लिख देते हैं। जिनसे स्पष्ट रूप में मूल पाठ का न विरोध होता है न समर्थन और न ही यह स्पष्ट होता है कि सम्पादक के इस सम्बन्ध में अपने विचार क्या हैं। अनिर्णीत, सन्देहात्मक भ्रमोत्पादक विचारों का प्रचार करने से क्या लाभ ? विद्वानों का कर्त्तव्य है कि वे लोक कल्याण की भावना से सर्वथा निर्णीत तथ्यों को ही जनता के सामने प्रस्तुत करें। संशयात्मक ज्ञान भ्रान्तियों का उत्पादक एवं विनाश का कारण होता है। आर्ष ग्रन्थों में संशयात्मक ज्ञान का उल्लेख कहीं भी देखने में नहीं आता किन्तु इसके विपरीत संशयों को निवारण करने वाले ज्ञान का उपदेश किया गया है और कल्याणकारी तथ्यों को सर्वथा विशुद्ध एवं अत्यन्त सरल रूप में पाठकों के सामने प्रस्तुत किया गया है।

सन्देहात्मक टिप्पणियों को पढ़कर साधारण जनता सन्देह में पड़ जाती है क्योंकि तुलनात्मक अध्ययन की योग्यता नहीं रखती। निरर्थक सन्देह उत्पन्न कर देने पर प्रत्येक विद्वान् भी सत्य-असत्य का ठीक निर्णय नहीं कर सकता।

३—टिप्पणियों में एक यह भी दोष है कि वे भिन्न-भिन्न स्थानों में दूर-दूर होती हैं। इसलिये सम्पादक के अभिप्रायों को पूर्णतया ठीक-ठीक समझना पाठक के लिये बड़ा ही कठिन है। संशोधक लोग टिप्पणियों में प्रकट किये अपने सब भावों को अपने सम्पादकीय वक्तव्य तथा प्राक्कथन आदि में पूर्णरूपेण खोलकर नहीं लिखते। टिप्पणियां तो अस्पष्ट होती ही हैं। टिप्पणीकार सम्भवतः अपनी धारणा का स्पष्टीकरण इसलिये नहीं करते कि उनकी धारणा सन्देहात्मक होती है। उसको स्पष्ट कर देने से उनकी पोल खुलने का भय रहता है। अतः वे ऐसा करने में अशक्त होते हैं।

टिप्पणियों में परस्पर विरोध भी पाया जाता है। यदि टिप्पणीकार अपनी समस्त टिप्पणियों को एकत्र करके उनका सार एकत्र लिखें तो उनकी असारता सिद्ध होने की आशंका होती है।

यदि कोई जिज्ञासु सब टिप्पणियों के सार को जानना चाहे तो उसको सम्पूर्ण टिप्पणियां एकत्र करने तथा उसका विषय क्रम से वर्गीकरण करने में बहुत पुरुषार्थ करना पड़ता है। इतना पुरुषार्थ करने के पश्चात् भी टिप्पणियों में निर्दिष्ट विषयों पर टिप्पणीकार का विशुद्ध दृष्टिकोण पाठक को विदित नहीं होता। क्योंकि इस प्रकार से फुटकर टिप्पणियां स्वयं अपने आप में अपूर्ण होती हैं। टिप्पणीकार जिन २ विषयों में टिप्पणी देता है उन उन विषयों को प्राक्कथन में विषयक्रम से एक स्थान पर पूर्ण विवरण उपस्थित नहीं करते। संशोधनों का आधार मिथ्या होने से ऐसा करना उनके लिये सम्भव नहीं। टिप्पणियों की यह दोषपूर्ण शैली सब संशोधनों की है और रहेगी।

४—अल्पज्ञान के कारण कुछ टिप्पणियां सिद्धान्त, विरुद्ध भी दे दी जाती हैं जैसे—ऋषि ने [प]रमाणु को नित्य माना है। किन्तु संशोधक महोदय ने इसको अशुद्ध जानकर इसके विरोध में टिप्पणी दे दी। आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट द्वारा 'सत्यार्थप्रकाश के संशोधनों की समीक्षा' नामक [प]ुस्तक में उक्त विरोधात्मक टिप्पणी का बड़े बलपूर्वक खण्डन किया गया किन्तु संशोधक महोदय आज [त]क चुप हैं उसका आज तक कोई उत्तर प्राप्त नहीं हुआ।

आजकल ऋषि ग्रन्थों के सम्पादन में जो टिप्पणियां दी जाती हैं उनमें मूल के भाव को स्पष्ट करने की अपेक्षा प्रायः मूल में संशोधन करने का सुझाव प्रस्तुत किया जाता है अथवा मूल का ही खण्डन किया जाता है। जो लेखक की आत्मा के सर्वथा प्रतिकूल है। वस्तुस्थिति यह है कि आज कल किये गये सब संशोधनों तथा उनके सुझावों में संशोधकों की अज्ञानता ही प्रकट हुई है। अतः ऋषि के आदेशानुसार उनके ग्रन्थों में टिप्पणियां देने का किसी को अधिकार नहीं।

## संशोधन की धारणा ही अविचारपूर्ण

ऋषि ग्रन्थों के सम्पादन में सम्पादक विद्वान् ऋषि के मूल में परिवर्तन कर रहे हैं। आपको यह जानकर बड़ा आश्चर्य होगा कि ऋषि के पाठ को हटा कर अपना मनोवांछित पाठ मूल में तथा ऋषि के पाठ को टिप्पणी में दे रहे हैं। ऋषि के खण्डन में नीचे खूब डट कर टिप्पणियां भी देते हैं। ऋषि के सिद्धान्त का खण्डन और अपनी मान्यताओं का मण्डन ऋषि के ही ग्रन्थों में चालू है। ऋषि ग्रन्थों की इस प्रकार की सम्पादन शैली के हम सर्वथा विरुद्ध हैं और जो इस भ्रष्ट शैली से ऋषि ग्रन्थों के मूल को विकृत कर रहे हैं उनकी घोर निन्दा करते हैं। इस शैली में जो भयंकर दोष एवं अदूरदर्शिता है उसकी ओर भी ध्यान दीजिये—

(१) सत्यार्थप्रकाश ऋषि का बनाया हुआ है। ऋषि साक्षात्कृतधर्मा होते हैं। संशोधन करने वाले सब अनृषि हैं। यदि ऋषि-ग्रन्थों में अनृषि लोग संशोधन करेंगे—वाक्यों और सैंकड़ों शब्दों को पलटेंगे तो वे सब पाठ अनार्ष होंगे। इस प्रकार सत्यार्थप्रकाश तथा अन्य सब ऋषि-ग्रन्थों की आर्षता नष्ट हो जायेगी।

(२) मनुस्मृति, महाभारत आदि अनेक आर्ष ग्रन्थ अनार्ष प्रक्षेपों से भरपूर होने के कारण पूर्णरूपेण प्रामाणिक नहीं रहे। उनमें कौन कौन श्लोक एवं अंश प्रक्षिप्त है इसका सर्वसम्मत निर्णय आज तक नहीं हो सका है। इसी प्रकार भविष्य में इस अपूर्व ग्रन्थरत्न के संशोधनों की छांट करके मूल पाठ को जानना असम्भव हो जायेगा। इस प्रकार संशोधक महोदय एक नया भयंकर सकट उत्पन्न कर रहे हैं।

(३) जैसे मनुस्मृति आदि आर्ष ग्रन्थों में प्रक्षेप होने से उनमें प्रतिपादित सत्य मान्यताओं में भी पाठकों को सन्देह उत्पन्न हो जाता है। इसी प्रकार ऋषिग्रन्थों में सशोधनों की छांट न हो सकने से भविष्य में यह महती हानि होगी जो महर्षि ने सहस्रों परिमार्जित विचार प्रस्तुत किये हैं उनमें भी पाठकों को सन्देह उत्पन्न हो जायेगा तथा सन्देह में पड़े सम्पादक जिस किसी पाठ को अशुद्ध समझेंगे उसी को मिलावट जानकर बदल देंगे।

(४) संशोधक कहते हैं कि ऋषि सर्वज्ञ नहीं थे अतः संशोधन करना उचित है। तो हम उनसे पूछते हैं कि क्या वे संशोधक सर्वज्ञ हैं? क्या संशोधनों से ऋषि सर्वज्ञ हो जायेंगे। संशोधनों द्वारा ऋषि को सर्वज्ञ बनाने की चेष्टा तो संशोधकों की ही है। अतः संशोधकों द्वारा संशोधन - विरोधियों को यह युक्ति सुनाना तो 'उल्टा चोर कोतवाल को दण्डे' वाली बात है।

(५) मूल में मिलावट करने से बहुत से ग्रन्थ-कर्ता के अभिलषित तथ्य नष्ट हो जाते हैं।

जैसे—ऋषि ने अपने ग्रन्थों में वेदादिशास्त्रों के प्रमाण अपने स्मृति बल से लिखवाये थे किन्तु संशोधकों ने ऋषि ग्रन्थों में प्रमाणों के पते देकर यह ऐतिहासिक मर्म ही समाप्त कर दिया। इस प्रकार अन्य भी अनेक तथ्य समाप्त हुये और होंगे।

(६) संशोधकों द्वारा किये गये अनेक अशुद्ध संशोधन फिर पलटने पड़े हैं। जैसे—नवम समुल्लास (द्वितीय संस्करण) में ऋषि का पाठ है—"प्राण भीतर से बाहर जाता है, अपान जो बाहर से भीतर आता है।" संशोधकों ने इस प्राण अपान की परिभाषा को अशुद्ध समझ कर इसके स्थान में यह पाठ कर दिया था—"प्राण अर्थात् जो बाहर से भीतर जाता अपान जो भीतर से बाहर आता है।" यह पाठ पंचम संस्करण में पलटा गया जो ७० वर्ष तक चलता रहा। वर्तमान में सब सम्पादकों ने द्वितीय संस्करण के मूल पाठ को स्वीकार किया है और उसका समर्थन भी किया है। इस प्रकार ऋषि की गम्भीरता को न समझ कर अज्ञानतावश बहुत से पाठ पलट दिये गये हैं।

(७) चुपचाप पाठ पलट कर यह समझ लेना कि किसी को मालूम नहीं पड़ेगा यह बड़ी भारी भूल है। श्री पं० भगवद्दत्त जी ने स्पष्ट लिखा है कि सत्यार्थप्रकाश के १५०० पाठ अब तक बदले जा चुके हैं। अतः सत्य छुपाने से नहीं छुपेगा।

(८) आलोचनाओं को रोकने के लिये भी संशोधन करना उचित नहीं। संशोधनों से तो ऋषि-ग्रन्थों पर आक्षेप एवं परस्पर विरोध ही उत्पन्न हुये हैं। आलोचनाओं को रोकने की भावना से संशोधकों ने जो संशोधन किये, वे अनुचित हैं। संशोधकों ने किसी एक स्थान पर भाव बदल दिये, ऋषि के ग्रन्थों में उसी विषय में दूसरे स्थान पर उस संशोधन के विरुद्ध भाव पाये गये। उनके लिये अज्ञानतावश सब स्थानों पर संशोधन करना सम्भव न था। इससे मूल ग्रन्थ में दोष उत्पन्न हुये और साथ में यह भी देखा गया कि वे संशोधन बुद्धिमत्तापूर्ण नहीं थे। जैसे सत्यार्थप्रकाश द्वि० सं० की भूमिका में ऋषि ने लिखा है— "चारवाक का जो मत है वह बौद्ध और जैन का मत है वह भी १२ वें समुल्लास में संक्षेप से लिखा गया है"। द्वि० सं० के इस सन्दर्भ के भाव को सब संस्करणों में बदल कर संशोधकों ने अपनी अज्ञानता का ही परिचय दिया है।

(९) ऋषि के मूल पाठ में एक एक पद का बड़ा महत्त्व है। एक पद के निकाल देने से भी भाव में बड़ा भारी अन्तर उत्पन्न हो जाता है। जैसे सत्यार्थप्रकाश द्वि० सं० में ऋषि का पाठ है— "सन्ध्या और अग्निहोत्र सायं प्रातः दो ही काल में करे। दो ही रात दिन की सन्धिवेला हैं अन्य नहीं। न्यून से न्यून एक घण्टा ध्यान अवश्य करे। जैसे समाधिस्थ होकर योगी लोग परमात्मा का ध्यान करते हैं वैसे सन्ध्योपासन भी किया करें। तथा सूर्योदय के पश्चात् और सूर्यास्त के पूर्व अग्निहोत्र करने का भी समय है"।

उपरिलिखित ऋषि पाठ से सभी संशोधकों ने 'भी' पद को निकाल दिया। जिससे ऋषि का अभिप्राय ही बदल गया। पाठ का तात्पर्य यह हो गया कि अग्निहोत्र का समय प्रधानतया दिन ही है। किन्तु ऋषि का अभिप्राय यह है कि अग्निहोत्र का भी समय सन्धिवेला ही है, परन्तु दिन में भी हो सकता है। यह ऋषि-सम्मत अर्थ 'भी' पद के मूल पाठ में रहने से ही निकलता है। संशोधकों ने ऋषि की गम्भीरता को न समझ कर साधारण बुद्धि से पाठ निकाल दिया और ऋषि के तात्पर्य की हत्या कर डाली।

(१०) संशोधकों ने जितने भी संशोधन के आधार माने हैं उनमें से एक-एक को भी स्वीकार करके बहुत अधिक पाठ बदले जा सकते हैं। जैसे भाषा को अपने मनपसन्द बनाने के लिये भाषा सम्बन्धी चाहे जितने पाठ बदले जा सकते हैं। भाषा की पसन्द के माप-तोल का तो कोई परिमाण ही नहीं है। इसकी सीमा समाप्त नहीं हो सकती क्योंकि प्रत्येक व्यक्ति की पसन्द भिन्न-भिन्न होती है।

(११) यह बतलाया जा चुका है कि संशोधक विद्वानों द्वारा किये गये संशोधन अशुद्ध सिद्ध हुये हैं। कापियों का परीक्षण करने वाले अध्यापकों से यह आशा नहीं की जाती कि

वह छात्रों के शुद्ध पाठ को भी अशुद्ध कर दें। क्या ऐसे अध्यापक भी कापी का संशोधन कर सकते हैं ? क्या ऐसी स्थिति में उनको अध्यापक माना जा सकता है ? संशोधकों के संशोधन कसौटी पर खरे नहीं उतरे।

(१२) संशोधकों के पाठों में परस्पर मतभेद है अतः क्या किसी भी ग्रन्थ में भिन्न-भिन्न पाठ देना युक्त है ? क्या सब संशोधकों के एक जैसे विचार वर्तमान में अथवा भविष्य में कभी सम्भव हैं ? संशोधनों से निश्चय ही मूलग्रन्थ में पाठभेद उत्पन्न होते हैं। किन्हीं भी संशोधित संस्करणों के पाठ परस्पर में नहीं मिलते।

(१३) संशोधक द्वारा ऋषि की शैली को समझने में भी भूल रही है। शैली के आधार पर किये गये संशोधन भी अशुद्ध सिद्ध हुये हैं। जैसे द्वितीय संस्करण में ग्रन्थ के आरम्भ में प्रथम समुल्लास का प्रारम्भद्योतक कोई शब्द नहीं लिखा। पञ्चम संस्करण में भी यही शैली अपनाई गई है किन्तु वर्तमान सब संस्करणों में प्रथम समुल्लास के आरम्भद्योतक 'अथ प्रथम-समुल्लासारम्भः' आदि लिखा है। वह भी सब संस्करणों में एक समान नहीं है।

ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका के प्रारम्भ में ऋषि ने 'अथ ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका' केवल ऐसा ही लिखा है। "अथ ईश्वरप्रार्थना विषयः" ऐसा नहीं लिखा। ग्रन्थ को प्रारम्भ करते समय ऋषि प्रतिपाद्य विषय का उल्लेख नहीं करते। ऋषि की यह अपनी शैली है। यही शैली 'पञ्चमहा-यज्ञविधि' आदि अन्य ऋषि ग्रन्थों में भी मिलती है किन्तु संशोधकों ने ऋषि की इस शैली को समझा ही नहीं और सर्वत्र संशोधन कर डाला।

(१४) ऋषि के दिये हुये फालियों को भी संशोधकों द्वारा बदला जाना अनुचित है। फालियों को सब संस्करणों में विपरीत कर दिया गया है। द्वितीय संस्करण में समपृष्ठ पर 'समुल्लास' और विषम पृष्ठ पर 'सत्यार्थप्रकाश' छपा है। किन्तु संशोधकों ने इसे विपरीत कर दिया है। इस निराधार एवं निरर्थक संशोधन का कारण किसी ने भी नहीं लिखा।

(१५) संशोधक सब पाठों को ध्यान में न रख कर अपनी इच्छा से केवल एक स्थान पर संशोधन कर देते हैं। वे यह विचार नहीं करते कि केवल एक स्थान पर संशोधन करने से कार्य सिद्ध नहीं होगा किन्तु तत्सम्बन्धी ऋषि का पाठ जहां-जहां उसी प्रकार है वह सब बदलना पड़ेगा। जैसे—महर्षि ने पतञ्जलि, कणाद आदि को ऋषि, मुनि और महर्षि नामों से बहुत स्थानों पर विशेषित किया है। संशोधक महोदय ने केवल एक स्थान पर 'मुनि' शब्द को पलट कर उसके स्थान में मूल में 'ऋषि' पद लिख दिया है। इस प्रकार संशोधक महोदय ने अन्य स्थानों पर आये 'मुनि' पद का ध्यान कुछ भी नहीं रखा अथवा सर्वत्र संशोधन करने का प्रस्ताव रख दिया और इससे ऋषि की मूल भावना को ही बदल डाला।

(१६) हस्तलेख के पाठों को देखे विना ही मुद्राराक्षस का बहाना बनाकर मूल पाठ में संशोधन कर देना इसे अपने आत्मज्ञान के विरुद्ध आचरण करना ही कहा जा सकता है।

(१७) कुछ एक सम्पादक हस्तलेख से मिलान करके सम्पादन करने का मिथ्या प्रचार करते हैं। वास्तव में उन्होंने सर्वांश में हस्तलेख के साथ मिलान नहीं किया होता। क्या हुआ हस्तलेख के दो-चार पाठ कभी देख लिये हों। सम्पादकों को वस्तुस्थिति ही जनता के सामने रखनी चाहिये। जनता को अन्धकार में रखना अनार्य व्यवहार है।

## क्या मूल में कोष्ठक [ ] देकर संशोधन करना उचित है ?

सम्पादक महानुभाव सत्यार्थप्रकाश आदि ऋषि ग्रन्थों के मूल को समझने के लिये [ ] कोष्ठक में शब्दार्थ आदि को खोलते हैं एवं अपना मनोवांछित पाठ भी बढ़ा देते हैं। ऐसा व्यवहार किसी भी मूल ग्रन्थ के प्रकाशन में नहीं किया जाता और न किया जाना चाहिये। यदि कोई शब्द अप्रसिद्ध है तो उसका अर्थ ग्रन्थ के अन्त में दे देना चाहिये। यही शैली मूल की सुरक्षा के लिये हितकारी है। किसी वाक्य का भी अर्थ स्पष्ट करना हो तो वह भी इसी प्रकार अन्त में ही देना

चाहिये। मूल में [ ] कोष्ठक में शब्दार्थ आदि देने से प्रायः पाठक उसको भी मूल समझ बैठते हैं। कई बार कोष्ठक में मूल से गलत अर्थ भी दे दिया जाता है। जिसे पाठक साधारणतया उस शब्द का अर्थ वही मान बैठता है। इससे पाठक यह समझ बैठता है कि यह अशुद्धि लेखक की ही है।

कई स्थानों पर पाठभेद एवं निजी विचारभेद के कारण सम्पादक [ ] चौखूंटा देकर मूल में पाठभेद आदि दर्शा देते हैं। जैसे - जयति [ जयते ] इत्यादि। ऐसा भी मूल ग्रन्थ में देना उचित नहीं। क्योंकि यह भी सम्पादक के अपने विचार हैं; मूल-लेखक के नहीं।

भाषा के अस्पष्टता के कारण भी मूल में [ ] कोष्ठक देकर उसे स्पष्ट करने की चेष्टा करना भी उचित नहीं। क्योंकि नाना सम्पादकों की नाना मति एवं रुचि के कारण मूल ग्रन्थ में कुछ एक कोष्ठक देकर [ ] कोष्ठकों की इयत्ता निर्धारित नहीं की जा सकती। जितने भी सम्पादक होंगे सभी १००, २०० कोष्ठक इस प्रकार से दे देंगे। इससे ग्रन्थ के मूल में बिगाड़ ही उत्पन्न होता जायगा और मूल सुरक्षित नहीं रह सकेगा।

ऋषि के ग्रन्थों में कोष्ठकों में अंग्रेजी के शब्द देना भी उचित नहीं।

वास्तव में मूलग्रन्थ के पाठों को बदलना न्याय और नैतिकता के विरुद्ध है। कहीं भी किसी भी समाज में ऐसा नहीं किया जाता। अपने आचार्य के ग्रन्थों के मूलपाठ को बिगाड़ने की पद्धति अभागे आर्यसमाज में ही चली है। यदि आर्यसमाज ने इस ऋषिग्रन्थों में संशोधन की अविचारपूर्ण धारणा का संशोधन नहीं किया तो भविष्य में महान् अनर्थ की सम्भावना है। जिसकी आज कल्पना नहीं की जा सकती।

आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट द्वारा सत्यार्थप्रकाश, संस्कारविधि, ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका इनके फोटोप्रिंट कराये गये। तीनों ग्रन्थों के प्राक्कथन, दयानन्द सन्देश के सत्यार्थप्रकाश और संस्कारविधि प्रामाणिकताङ्क, ( जो पृथक् भी सुलभ हैं ) इन दोनों अंकों में एवं 'सत्यार्थप्रकाश के संशोधनों की समीक्षा' के लगभग ३५० पृष्ठों तथा यहां जो प्रश्न किये गये हैं कृपया ऋषि ग्रन्थों के संशोधक उत्तर अवश्य दें। यदि उत्तर देने में असमर्थ हैं तो ऋषि ग्रन्थों के प्रति इस संशोधन के कुकृत्य को तुरन्त बन्द करें। क्योंकि जो संशोधन के दोष हमने दर्शाये हैं उनसे वर्तमान तथा भविष्य में आने वाले संशोधक कदापि नहीं बच सकेंगे।

आर्य सभाओं, विद्वानों तथा स्वाध्यायशील व्यक्तियों से हमारा निवेदन है कि इस महत्त्वपूर्ण विषय में उपेक्षापूर्ण दृष्टि न रखें।

# द्वितीय संस्करण की प्रामाणिकता

## महर्षि की सतर्कता

(१) सत्यार्थप्रकाश के प्रथम संस्करण में भाषा और सिद्धान्त सम्बन्धी अशुद्धियों को देखकर ऋषिवर ने द्वितीय संस्करण के प्रकाशन के लिये फिर से १४ समुल्लासों की पूरी कापी हाथ से लिखवाई और इसको स्वयं शुद्ध किया। इस शुद्ध की हुई प्रथम कापी से दूसरी कापी सर्वांश में शुद्ध तैयार कराई। उसे स्वयं आदि से लेकर अन्त तक पढ़ा और अपने हाथ से उसका संशोधन भी किया।

द्वितीय संस्करण को सर्वथा शुद्ध छापने के लिये ऋषि ने पं० ज्वालादत्त और मुंशी समर्थदान को नियुक्त किया। उनके प्रूफरीडिंग के उपरान्त प्रूफ अपने पास मंगाते थे और उन्हें स्वयं भी शोधते थे। महर्षि ने द्वितीय संस्करण को छपवाने में बड़ी सतर्कता से काम लिया है। अतः उनके जीवनकाल में एवं उनके सतर्कतापूर्ण निरीक्षण में छपा सत्यार्थप्रकाश का द्वितीय संस्करण ही प्रामाणिक है। उसी द्वितीय संस्करण का 'आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट' द्वारा फोटोप्रिंट रूप में प्रकाशन किया जा चुका है। जो सौभाग्यवश आज बाजार में सरलता से उपलब्ध है।

## प्रस्तुत संस्करण की विशेषतायें

(१) सत्यार्थप्रकाश के सभी संस्करणों का सम्पादन एवं प्रकाशन द्वितीय संस्करण के अनुसार ही होना चाहिये। और उन्हीं संस्करणों को प्रामाणिक मानना चाहिये। संस्करण परम्परा से जो संस्करण तैयार किये जाते हैं उनमें कालान्तर में अनेक मुद्रण एवं सम्पादन दोष उत्पन्न हो जाते हैं जो चिरकाल

तक चलते रहते हैं और अनेकविध भ्रान्तियों को जन्म देते हैं। इसी तथ्य को दृष्टि में रखते हुये हमने द्वितीय संस्करण के अनुसार ही इस प्रस्तुत संस्करण का सम्पादन किया है। इस संस्करण की सबसे बड़ी यही विशेषता है।

(२) सभी सम्पादक ऋषि के ग्रन्थों में जहां प्रमाणों के पते नहीं दिये गये हैं वहां अपनी ओर से प्रमाणों के पते देना अच्छा समझते हैं किन्तु हमने प्रमाणों के पतों को द्वितीय संस्करण के अनुसार ही रखा है। महर्षि ने अपने ग्रन्थों में मनुस्मृति के बहुत प्रमाण दिये हैं किन्तु उनके पते नहीं दिये। प्रतीत होता है कि महर्षि का दृष्टिकोण यह रहा होगा कि मनुस्मृति में प्रक्षेप भी है यदि कभी मनुस्मृति का शुद्ध संस्करण उपलब्ध हो जावे तो सब दिये हुये पते अशुद्ध होंगे। इसके अतिरिक्त महर्षि द्वारा दिये प्रमाणों के पतों को देखने से यह भी सिद्ध होता है कि ऋषि ने ग्रन्थों से देखकर प्रमाणों के पते नहीं लिखवाये अपितु अपने स्मृतिबल से ही प्रमाणों के पते दिये हैं। ऋषि के ग्रन्थों में अपनी इच्छा से प्रमाणों के पते देकर उक्त तथ्य को समाप्त कर दिया। यह तथ्य भी सुरक्षित रहना चाहिये तथा मूल को नहीं बदलना चाहिये। मूल में प्रमाणों के पते देने से मूल ग्रन्थ में अनेक दोष उत्पन्न हुये हैं। जिनका विस्तरभय से यहां उल्लेख नहीं किया जा सकता। संशोधकों ने जो पते दिये हैं उनमें भी एकरूपता नहीं पाई जाती। इस भावना से हमने सभी प्रमाणों के पते द्वितीय संस्करण के अनुसार ही दिये हैं।

(३) द्वितीय संस्करण में जहां कभी स्पष्टरूप से छापे की अशुद्धि प्रतीत हुई उसे ठीक कर दिया गया है। हां! नवमसमुल्लास में एक छापे की अशुद्धि रह गई है वह पाठ इस प्रकार है—"यह दूसरा भौतिक शरीर मुक्ति में भी रहता है" (पृ० ३३५ पंक्ति ३)॥ "यहां भौतिक पद के स्थान में 'अभौतिक' पाठ होना चाहिये। क्योंकि ऋषि ने इसी समुल्लास में पहले लिखा है [मुक्ति में] भौतिक संग नहीं रहता (पृ० ३२६ पंक्ति ७)॥

(४) जैसे पहले उल्लेख किया चुका है कि हम ऋषि ग्रन्थों के मूल में [ ] कोष्ठक आदि देने तथा ऋषि की इच्छा के विरुद्ध अपने नाम से टिप्पणी चढ़ाने के पक्ष में नहीं हैं। अतः इस संस्करण में अपनी ओर से कोई कोष्ठक नहीं दिया गया है और न टिप्पणी चढ़ाई गई है। सत्यार्थप्रकाश का सर्वथा विशुद्ध मूल रूप आर्य जनता की सेवा में प्रस्तुत किया गया है।

(५) मूल में अल्पविराम, अर्धविराम, पूर्णविराम आदि के चिह्न तथा प्रकरण के अनुसार सन्दर्भों की रचना अपनी ओर से की गई है। जिससे पाठक मूल के तात्पर्य को एवं प्रकरण को सरलता से ग्रहण कर सकें।

(६) मोटा टाइप, बढ़िया कागज तथा सुन्दर छपाई से ग्रन्थ की उपयोगिता और भी बढ़ गई है।

जैसे पाठकों की सेवा में महर्षि का अमर ग्रन्थ सत्यार्थप्रकाश सर्वथा विशुद्ध मूल रूप में प्रस्तुत किया जा रहा है इसी प्रकार "आर्ष साहित्यप्रचार ट्रस्ट' महर्षि के अन्य ग्रन्थों को भी विशुद्ध मूल सुन्दर रूप में उपस्थित करना चाहता है। महर्षि के ग्रन्थों में मिलावट, सभी प्रकार की बढ़ती हुई मनोवांछित टिप्पणियों की बाढ़ को 'ट्रस्ट' सर्वथा समाप्त करना चाहता है। और चालू सम्पादन शैली में आमूल-चूल परिवर्तन का इच्छुक है क्योंकि यह वर्तमान सम्पादनशैली ऋषि ग्रन्थों के लिये सभी दृष्टियों से विनाशकारी हैं।

आशा है आर्यपाठक महानुभाव ऋषि ग्रन्थों के सम्पादन के सम्बन्ध में पूर्ण गम्भीरतापूर्वक मनन करेंगे। और जो आर्य विद्वान् इस विषय में अपने सुझाव भेजेंगे हम उनके अत्यन्त आभारी होंगे।

अ० आषाढ़ बदि सप्तमी,
सं० २०२६ वि०

निवेदकः—
सुदर्शनदेव आचार्य

# सत्यार्थप्रकाशसूचीपत्रम्

## ७ समुल्लास



## ८ समुल्लास



## ९ समुल्लासः



## १० समुल्लासः



इति पूर्वार्द्धः

# उत्तरार्द्धः



॥ इति ॥

—o—

## निवेदन ॥

परम पूज्य श्री स्वामी जी महाराज ने यह "सत्यार्थप्रकाश" ग्रन्थ द्वितीय वार शुद्ध करके छपवाया है। प्रथमावृत्ति में अन्त के कई प्रकरण कई कारणों से नहीं छपे थे सो भी इसमें संयुक्त कर दिये हैं। इस ग्रन्थ में आदि से अन्तपर्यन्त मनुष्यों को वेदादिशास्त्रानुकूल श्रेष्ठ वातों के ग्रहण और अश्रेष्ठ वातों के छोड़ने का उपदेश लिखा गया है॥

मतमतान्तिरों के विषय में जो लिखा गया है वह प्रीतिपूर्वक सत्य के प्रकाश होने और संसार के सुधरने के अभिप्राय से लिखा गया है, किन्तु निन्दा की दृष्टि से नहीं। इस ग्रन्थ का मुख्य उद्देश्य यही है कि अविद्याजन्य नाना मतों के फैलने से संसार में जो द्वेष वढ़ गया है इससे एक मतावलंवी दूसरे मतानुयायी को द्वेषदृष्टि से देखता है वह दूर होके संसार में प्रेम और शान्ति स्थिर हो॥

जिस प्रेम और प्रीति से श्री स्वामी जी महाराज ने यह ग्रन्थ वनाया है उसी प्रीति से पाठकों को देखना चाहिये। पाठकों को उचित है कि आदि से अन्त तक इस ग्रन्थ को पढ़कर प्रीतिपूर्वक विचार करें। क्योंकि जो मनुष्य इसके एक खंड को देखेगा उसको इस ग्रन्थ का पूरा २ अभिप्राय न खुलेगा॥

आशा है कि जिस अभिप्राय से यह ग्रन्थ वनाया गया है उस अभिप्राय पर पाठकगण दृष्टि रख कर लाभ उठावेंगे और ग्रन्थकर्त्ता के महान् परिश्रम को सुफल करेंगे॥

इस ग्रन्थ में कई स्थलों में टिप्पणिका की आवश्यकता थी इसलिये मैंने जहाँ २ उचित समझा वहाँ २ लिख दी है॥

यह ग्रन्थ प्रथमावृत्ति में छपा था उसको विके वहुत दिन हो गये इस कारण से शतशः लोगों की शीघ्रता छपने के विषय में आई इस कारण

से यह द्वितीयावृत्ति अत्यन्त शीघ्रता में हुई है। छापते समय ग्रन्थ के शोधने और विरामादि चिह्नों के देने में जहाँ तक बना बहुत ध्यान दिया परन्तु शीघ्रता के कारण से कहीं भूल रह गई हो तो पाठकगण ठीक करलें।

(मुन्शी) समर्थदान
प्रबन्धकर्त्ता वैदिकयन्त्रालय
प्रयाग

आश्विन कृष्णपक्ष
संवत् १९३९

## सूचना

—:०:—

चौदहवें समुल्लास में जो कुरान की मंज़िल, सिपारा, सूरत और आयत का व्योरा लिखा है उस में और तो सब ठीक है परन्तु आयतों की संख्या में दो चार के आगे पीछे का अन्तर होना संभव है अतएव पाठक गण क्षमा करें।

समर्थदान
प्रबन्धकर्त्ता वैदिकयंत्रालय
प्रयाग

ओ३म् सच्चिदानन्देश्वराय नमो नमः ॥

# भूमिका

—: ❀ :—

जिस समय मैंने यह ग्रन्थ "सत्यार्थप्रकाश" बनाया था उस समय और उस से पूर्व संस्कृत भाषण करने, पठन-पाठन में संस्कृत ही बोलने और जन्मभूमि की भाषा गुजराती होने के कारण से मुझ को इस भाषा का विशेष परिज्ञान न था इस से भाषा अशुद्ध बन गई थी। अब भाषा बोलने और लिखने का अभ्यास हो गया है इस लिये इस ग्रन्थ को भाषा व्याकरणानुसार शुद्ध करके दूसरी बार छपवाया है। कहीं २ शब्द, वाक्य, रचना का भेद हुआ है सो करना उचित था क्योंकि इसके भेद किये बिना भाषा की परिपाटी सुधरनी कठिन थी, परन्तु अर्थ का भेद नहीं किया गया है प्रत्युत विशेष तो लिखा गया है। हां जो प्रथम छपने में कहीं २ भूल रही थी वह निकाल शोधकर ठीक २ कर दी गई है ॥

यह ग्रन्थ १४ चौदह समुल्लास अर्थात् चौदह विभागों में रचा गया है। इसमें १० दश समुल्लास पूर्वार्द्ध और ४ चार उत्तरार्द्ध में बने हैं परन्तु अन्त्य के दो समुल्लास और पश्चात् स्वसिद्धान्त किसी कारण से प्रथम नहीं छप सके थे अब वे भी छपवा दिये हैं ॥

(१) प्रथम समुल्लास में ईश्वर के ओङ्काराऽऽदि नामों की व्याख्या।

(२) द्वितीय समु० में सन्तानों की शिक्षा।

(३) तृतीय समु० में ब्रह्मचर्य, पठनपाठनव्यवस्था, सत्यासत्य ग्रन्थों के नाम और पढ़ने पढ़ाने की रीति।

(४) चतुर्थ समु० में विवाह और गृहाश्रम का व्यवहार।

(५) पञ्चम समु० में वानप्रस्थ और संन्यासाश्रम की विधि।

(६) छठे समु० में राजधर्म।

(७) सप्तम समु० में वेदेश्वर विषय।

(८) अष्टम समु० में जगत् की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय।

(९) नवम समु० में विद्या, अविद्या, बन्ध और मोक्ष की व्याख्या ।
(१०) दशवें समु० में आचार, अनाचार और भक्ष्याभक्ष्य विषय ।
(११) एकादश समु० में आर्य्यावर्त्तीय मत मतान्तर का खण्डन मण्डन विषय ।
(१२) द्वादश समु० में चारवाक, बौद्ध और जैनमत का विषय ।
(१३) त्रयोदश समु० में ईसाई मत का विषय ।
(१४) चौदहवें समु० में मुसलमानों के मत का विषय ।

और चौदह समुल्लासों के अन्त में आर्यों के सनातन वेदविहित मत की विशेषतः व्याख्या लिखी है, जिस को मैं भी यथावत् मानता हूं ।

मेरा इस ग्रन्थ के बनाने का मुख्य प्रयोजन सत्य २ अर्थ का प्रकाश करना है, अर्थात् जो सत्य है उस को सत्य और जो मिथ्या है उस को मिथ्या ही प्रतिपादन करना सत्य अर्थ का प्रकाश समझा है । वह सत्य नहीं कहाता जो सत्य के स्थान में असत्य और असत्य के स्थान में सत्य का प्रकाश किया जाय । किन्तु जो पदार्थ जैसा है, उसको वैसा ही कहना लिखना और मानना सत्य कहाता है । जो मनुष्य पक्षपाती होता है, वह अपने असत्य को भी सत्य और दूसरे विरोधी मत वाले के सत्य को भी असत्य सिद्ध करने में प्रवृत्त होता है, इस लिये वह सत्य मत को प्राप्त नहीं हो सकता । इसी लिये विद्वान् आप्तों का यही मुख्य काम है कि उपदेश वा लेख द्वारा सब मनुष्यों के सामने सत्यासत्य का स्वरूप समर्पित कर दें, पश्चात् वे स्वयं अपना हिताहित समझ कर सत्यार्थ का ग्रहण और मिथ्यार्थ का परित्याग करके सदा आनन्द में रहें ।

मनुष्य का आत्मा सत्यासत्य का जानने वाला है तथापि अपने प्रयोजन की सिद्धि, हठ, दुराग्रह और अविद्यादि दोषों से सत्य को छोड़ असत्य में झुक जाता है, परन्तु इस ग्रन्थ में ऐसी बात नहीं रक्खी है, और न किसी का मन दुखाना वा किसी की हानि पर तात्पर्य है, किन्तु जिससे मनुष्य जाति की उन्नति और उपकार हो, सत्याऽसत्य को मनुष्य लोग जान कर सत्य का ग्रहण और असत्य का परित्याग करें, क्योंकि

सत्योपदेश के विना अन्य कोई भी मनुष्य जाति की उन्नति का कारण नहीं है।

इस ग्रन्थ में जो कहीं २ भूल चूक से अथवा शोधने तथा छापने में भूल चूक रह जाय उसको जानने जनाने पर जैसा वह सत्य होगा वैसा ही कर दिया जायगा और जो कोई पक्षपात से अन्यथा शङ्का वा खण्डन मण्डन करेगा, उस पर ध्यान न दिया जायगा। हां जो वह मनुष्यमात्र का हितैषी होकर कुछ जनावेगा उस को सत्य २ समझने पर उसका मत संगृहीत होगा।

यदपि आज काल बहुत से विद्वान् प्रत्येक मतों में हैं। वे पक्षपात छोड़ सर्वतन्त्र सिद्धान्त अर्थात् जो २ बातें सब के अनुकूल सब में सत्य हैं उनका ग्रहण और जो एक दूसरे से विरुद्ध बातें हैं, उनका त्याग कर परस्पर प्रीति से वर्त्तें वर्त्तावें तो जगत् का पूर्ण हित होवे। क्योंकि विद्वानों के विरोध से अविद्वानों में विरोध बढ़ कर अनेकविध दुःख की वृद्धि और सुख की हानि होती है। इस हानि ने जो कि स्वार्थी मनुष्यों को प्रिय है सब मनुष्यों को दुःखसागर में डुबा दिया है।

इनमें से जो कोई सार्वजनिक हित लक्ष में धर प्रवृत्त होता है उससे स्वार्थी लोग विरोध करने में तत्पर होकर अनेक प्रकार विघ्न करते हैं परन्तु 'सत्यमेव जयति नानृतं सत्येन पन्था विततो देवयानः' अर्थात् सर्वदा सत्य का विजय और असत्य का पराजय और सत्य ही से विद्वानों का मार्ग विस्तृत होता है। इस दृढ़ निश्चय के आलम्बन से आप्त लोग परोपकार करने से उदासीन हो कर कभी सत्यार्थप्रकाश करने से नहीं हटते।

यह बड़ा दृढ़ निश्चय है कि 'यत्तदग्रे विषमिव परिणामेऽमृतोपमम्' यह गीता का वचन है। इसका अभिप्राय यह है कि जो २ विद्या और धर्मप्राप्ति के कर्म हैं वे प्रथम करने में विष के तुल्य और पश्चात् अमृत के सदृश होते हैं। ऐसी बातों को चित्त में धर के मैंने इस ग्रन्थ को रचा है। श्रोता वा पाठकगण भी प्रथम प्रेम से देख के इस ग्रन्थ का सत्य २ तात्पर्य जान कर यथेष्ट करें।

इस में यह अभिप्राय रक्खा गया है कि जो २ सब मतों में सत्य २ बातें हैं वे २ सब में अविरुद्ध होने से उनका स्वीकार करके जो २ मतमतान्तरों में मिथ्या बातें हैं, उन २ का खण्डन किया है। इस में यह भी अभिप्राय रक्खा है कि सब मतमतान्तरों की गुप्त वा प्रगट बुरी बातों का प्रकाश कर विद्वान् अविद्वान् सब साधारण मनुष्यों के सामने रक्खा है, जिस से सब से सब का विचार हो कर परस्पर प्रेमी हो के एक सत्य मतस्थ होवें।

यद्यपि मैं आर्यावर्त्त देश में उत्पन्न हुआ और वसता हूं तथापि जैसे इस देश के मत मतान्तरों की झूठी बातों का पक्षपात न कर यथातथ्य प्रकाश करता हूं वैसे ही दूसरे देशस्थ वा मत वालों के साथ भी वर्त्तता हूं। जैसा स्वदेश वालों के साथ मनुष्योन्नति के विषय में वर्त्तता हूं वैसा विदेशियों के साथ भी तथा सब सज्जनों को भी वर्त्तना योग्य है। क्योंकि मैं भी जो किसी एक का पक्षपाती होता तो जैसे आज काल के स्वमत की स्तुति मण्डन और प्रचार करते औ दूसरे मत की निन्दा, हानि और बन्ध करने में तत्पर होते हैं वैसे मैं भी होता, परन्तु ऐसी बातें मनुष्यपन से बाहर हैं। क्योंकि जैसे पशु बलवान् हो कर निर्बलों को दुःख देते और मार भी डालते हैं। जब मनुष्य शरीर पाके वैसा ही कर्म करते हैं तो वे मनुष्य स्वभावयुक्त नहीं, किन्तु पशुवत् हैं। और जो बलवान् होकर निर्बलों की रक्षा करता है वही मनुष्य कहाता है और जो स्वार्थवश होकर परहानि मात्र करता रहता है, वह जानो पशुओं का भी बड़ा भाई है।

अब आर्य्यावर्त्तीयों के विषय में विशेष कर ११ ग्यारहवें समुल्लास तक लिखा है। इन समुल्लासों में जो कि सत्यमत प्रकाशित किया है वह वेदोक्त होने से मुझ को सर्वथा मन्तव्य है और जो नवीन पुराण तन्त्रादि ग्रन्थोक्त बातों का खण्डन किया है वे त्यक्तव्य हैं।

यदपि जो १२ बारहवें समुल्लास में चारवाक का मत इस समय क्षीणाऽस्त सा है और यह चारवाक बौद्ध जैन से बहुत सम्बन्ध

